वासना है, सो कर्म संसार मायामात्र है, इसके नष्ट हुएते सब शांत हो जाता है॥ हे रामजी ! यह संसार घटीयंत्रकी नाईं है जीवरूपी टीडी वासनारूपी रस्सीके साथ बँधी हुई भ्रमती है, तू आत्मविचाररूपी शस्त्रकरिकै यत्नसों इसको काट, अरु अविद्याको जबलग जानता नहीं, तबलग यह बड़े मोहभ्रमको दिखाती है; अरु जब इसको जानता है, तब बड़े सुखको प्राप्त करती है, अर्थ यह कि जबलग अविद्याको वस्तुते नहीं जानता कि, क्या है ? तबलग संसार सत्य भासता है, तिसविषे अनेक भ्रम भासते हैं, जब इसको स्वरूपते जाना कि, वस्तु कछु नहीं, भ्रमरूप है, तब संसारवृत्तिको त्याग करता है अरु स्वरूपको प्राप्त होता है, यह संसार भ्रमते उपजा है, अरु इसीकरि भोग भोगता है, लीला करता है, बहुरि ब्रह्महीविषे लीन हो जाता है॥ हे रामचंद्र ! शिवतत्त्व जो है, सो अनंतरूप है, अरु अप्रमेय निर्दुःखरूपहै, सब भूततत्त्वते उपजते हैं, जैसे जलते तरंग अरु अग्निते उष्णता होती है, तैसे ब्रह्मते जगत् होता है, अरु तिसविषे स्थित है सो वही रूप है, सो सबका आत्मा है, सो आत्माही ब्रह्मकरि कहाता है, तिसके जाननेते जगत् जानता है, अरु तीनों लोकोंको जाननेते उसको नहीं जानता. अच्युत निर्वाणरूप है,तिसके जाननेनिमित्त शास्त्रकारोंने ब्रह्म आत्मा आदिक नाम कल्पे हैं, वास्तवते नामसंज्ञा कोऊ नहीं॥ हे रामचंद्र ! जो पुरुष रागदोषते रहित है,इंद्रियों अरु विषयोंके संयोगवियोग विषे द्वेषको नहीं प्राप्त होता जो एक चेतन शुद्ध संवित् अनुभवरूप है, अविनाशी अरु आकाशते भी स्वच्छ निर्मल है, तिसविषे जगत ऐसे स्थित है, जैसे दर्पणविषे प्रतिबिंब होता है, अंतर्बाह्यरूप होइकरि स्थित है, ऐसे जो जानता है,तौ लोभमोहादिकते भिन्न नहीं, अरु बोध आत्माते व्यतिरेक नहीं, वही रूप है, ताते द्वैतरूप कछु नहीं ॥ हे रामचंद्र ! देहते रहित निर्विकल्प चेतन तेरा आकार है, लज्जा मोह आदिक विकार तुझको कहां हैं, तू आदिरूप है,लज्जा हर्ष भय आदिक असत्यरूप है, तू क्यों दुर्बुद्धि मूर्खकी नाईं विकल्पजालको प्राप्त होता है, तू चेतन आत्मा अखंडरूप है, देहके खंडित हुएते आत्माका अभाव नहीं होता, असम्यक्दर्शी भी ऐसे मानते हैं, तो बोधवानोंकी क्या कहनी है हे राम चंद्र ! चित्तसंवेदन जो जानता है, तिसके अनुभव करनेवाली जो सत्ता है

जो सूर्यके मार्गकरिकै भी नहीं रोकी जाती, तिसको तू चित्तसत्ता जान, सोई पुरुष है, शरीर पुरुषरूप नहीं ॥ हे रामचंद्र ! शरीर सत्य होवै अथवा असत्य होवै, पुरुष तौ शरीर नहीं, देहके रहने अरु नष्ट होनेकरि आत्मा ज्योंका त्योंही है, अरु यह जो सुखदुःखको ग्रहण करते हैं, सो देह इंद्रियादिक चिदात्माको नहीं ग्रहण करते, जिन पुरुषोंका अज्ञानकरिकै देहविषे अभिमान हुआ है, तिनको सुखदुःखका अभिमान होता है, ज्ञानवान्‌को नहीं होता, आत्माको दुःख स्पर्श नहीं करता, सब विकारोंते रहित है, मनके मार्गते अतीत शून्यकी नाईं स्थित है, तिसको सुख दुःख कैसे होवैं ? अरु देहसाथ मिला हुआ भासता है, सो स्वरूपको त्यागिकरि दृश्यके चेतनेकरि देहादिक भ्रम भासते हैं, अरु वासनाके अनुसार देहकेसाथ संबंध होता है, जैसे भ्रमर अरु कमलोंका संयोग होता है, सो देहपिंजरेके नाश हुएते आत्माका नाश तौ नहीं होता, जैसे कमलके नाश हुएते भ्रमरका नाश नहीं होता ताते तू क्यों वृथा शोक करता है? ॥ हे रामजी ! जगत्‌को असत्य जानिकरि अभावना करै,मन निरिच्छित हो;साक्षीभूत सम स्वच्छ निर्विकल्प चिदात्माविषे जगत् होइ भासता है, जैसे मणि प्रकाशरूप होइ भासता है, बहुरि जगत् अरु आत्माका संबंध कैसे होवै ? जैसे अनिश्चित दर्पणविषे प्रतिबिंब आय प्राप्त होता है,तैसे आत्माको जगतका संबंध भासता है ॥ जैसे दर्पणविषे प्रतिबिंब द्वैतरूप होता है, तैसे आत्मा विषे जगत्‌भेद भी अभेदरूप है, जैसे सूर्यके उदयकरि सब जीवोंकी क्रिया होती हैं, जैसे दीपककरिकै पदार्थोंका ग्रहण होता है, तैसे आत्मसत्ताकरि जगत् पदार्थका अनुभव होता है, यह जगत् चैतन्यतत्वके स्वभावते उपजा है,प्रथम आत्माते मन उपजा है, तिस मनकरि यह जगज्जाल रचा है, वास्तवते आत्मसत्ताविषे आत्मसत्ता स्थित है, जैसे शून्याकाश शून्यताविषे स्थित है, तिसविषे जगत् भासा है; सो ऐसे है; जैसे आकाशविषे नीलता; इंद्रधनुष भासता है; सो नानारूप होता है; परंतु स्वरूपते शून्य है, हुआ तौ कछु नहीं, तैसे यह जगत् कछु हुआ नहीं ॥ हे रामचद्र ! यह जगत् चित्तविषे स्थित है; सो चित्त संकल्परूप है, जब संकल्प क्षय होता है, तब चित्त नष्ट हो जाता है, जब चित्त नष्ट हुआ तब संसाररूपी कुहिड नष्ट हो जाती है, निर्मल शरत्कालके आकाशवत्

आत्मसत्ता प्रकाशती है सो चेतनमात्र सत्ता एक अज आदि अन्त मध्यते रहित है, तिसते स्पंद फुरा है; सो संकलपरूप ब्रह्मा होकारि स्थित भया है; तिसते आगे नानाप्रकारका जगत् रचा है, सो जगत् शून्यरूप है, मूर्ख बालकको सत्यरूप भासता है, जैसे बालकको परछाईंविषे वैताल भासता है, जैसे जीवोंको अज्ञानकरि देहाभिमान होता है, असत्यरूपही सत्य होइकरि भासता है, जब सम्यक् ज्ञान होता है, तब लीन हो जाता है, अपने आपते उपजिकरि लीन हो जाता है. जैसे समुद्रते तरंग उपजिकरि समुद्रविषे लीन होता है; तैसे आत्माविषे जगत् उपजिकारि आत्माविषे लीन होता है ॥ इति श्रीयोगवासिष्ठे आर्षे महारामायणे शतसाहस्र्यां संहितायामुत्पत्तिप्रकरणे मोक्षोपाये परमार्थनिरूपणं नाम सप्तनवतितमः सर्गः ॥ ९७ ॥ ॥ ॥

इति श्रीयोगवासिष्ठे तृतीयं उत्पत्तिप्रकरणं समाप्तम् ॥ ३ ॥

1501
6/2 oct. 1979





खेमराज श्रीकृष्णदास "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) यन्त्रालयाध्यक्षः-मुंबई.

